| मंत्रसंख्या | ऋग्वेदस्थानं | ऋषिः | देवता | छन्दः |
|---|---|---|---|---|
| १८६२ | १०।१०३।१२ | अप्रतिरथ ऐन्द्रः | इन्द्रो मरुतो वा | अनुष्टुप् |
| १८६३ | ६।५।१७ | पायुर्भारद्वाजः | इषवः | „ |
| १८६४ | — | — | इन्द्रः | त्रिष्टुप् |
| १८६५ | — | — | „ | अनुष्टुप् |
| १८६६ | ६।७५।१७ | पायुर्भारद्वाजः | संग्रामाशिषः | पङ्क्तिः |
| १८६७ | १०।१५२।३ | शासो भारद्वाजः | इन्द्रः | अनुष्टुप् |
| १८६८ | १०।१५२।४ | शासो भारद्वाजः | „ | „ |
| १८६९ | — | — | „ | विराड् जगती |
| १८७० | ६।७५।१८ | पायुर्भारद्वाजः | वर्मसोमवरुणाः | त्रिष्टुप् |
| १८७१ | अथर्व. ६।९७।१ | अथर्वा | इन्द्रः | अनुष्टुप् |
| १८७२ | ६।७५।१९ | पायुर्भारद्वाजः | वर्म सोमवरुणाः | „ |
| १८७३ | १०।१८०।१ | जय ऐन्द्रः | इन्द्रः | त्रिष्टुप् |
| १८७४ | १।८९।८ | गोतमो राहूगणः | विश्वेदेवाः | „ |
| १८७५ | १।८९।६ | गोतमो राहूगणः | „ | विराट्स्थाना |



# सामवेदमन्त्राणां वर्णानुक्रमसूची ।



*

*

# नम्र निवेदन

शास्त्रोंमें पुराणोंकी बड़ी महिमा है। उन्हें साक्षात् श्रीहरिका रूप बताया गया है। जिस प्रकार सम्पूर्ण जगत्को आलोकित करनेके लिये भगवान् सूर्यरूपमें प्रकट होकर हमारे बाहरी अन्धकारको नष्ट करते हैं, उसी प्रकार हमारे हृदयान्धकार—भीतरी अन्धकारको दूर करनेके लिये श्रीहरि ही पुराण-विग्रह धारण करते हैं।* जिस प्रकार त्रैवर्णिकोंके लिये वेदोंका स्वाध्याय नित्य करनेकी विधि है, उसी प्रकार पुराणोंका श्रवण भी सबको नित्य करना चाहिये—'पुराणं शृणुयान्नित्यम्'। पुराणोंमें अर्थ, धर्म, काम, मोक्ष—चारोंका बहुत ही सुन्दर निरूपण हुआ है और चारोंका एक-दूसरेके साथ क्या सम्बन्ध है—इसे भी भलीभाँति समझाया गया है। श्रीमद्भागवतमें लिखा है—

> धर्मस्य ह्यापवर्ग्यस्य नार्थोऽर्थायोपकल्पते।
> नार्थस्य धर्मैकान्तस्य कामो लाभाय हि स्मृतः॥
> कामस्य नेन्द्रियप्रीतिर्लाभो जीवेत यावता।
> जीवस्य तत्त्वजिज्ञासा नार्थो यश्चेह कर्मभिः॥
> (१।२।९-१०)

'धर्मका फल है—संसारके बन्धनोंसे मुक्ति, भगवान्की प्राप्ति। उससे यदि कुछ सांसारिक सम्पत्ति उपार्जन कर ली तो यह उसकी कोई सफलता नहीं है। इसी प्रकार धनका फल है—एकमात्र धर्मका अनुष्ठान; वह न करके यदि कुछ भोगकी सामग्रियाँ एकत्र कर लीं तो यह कोई लाभकी बात नहीं है। भोगकी सामग्रियोंका भी यह लाभ नहीं है कि उनसे इन्द्रियोंको तृप्त किया जाय; जितने भोगोंसे जीवन-निर्वाह हो जाय, उतने ही भोग हमारे लिये पर्याप्त हैं तथा जीवन-निर्वाहका—जीवित रहनेका फल यह नहीं है कि अनेक प्रकारके कर्मोंके पचड़ेमें पड़कर इस लोक या परलोकका सांसारिक सुख प्राप्त किया जाय। उसका परम लाभ तो यह है कि वास्तविक तत्त्वको—भगवत्तत्त्वको जाननेकी शुद्ध इच्छा हो।'

यह तत्त्व-जिज्ञासा पुराणोंके श्रवणसे भलीभाँति जगायी जा सकती है। इतना ही नहीं, सारे साधनोंका फल है—भगवान्की प्रसन्नता प्राप्त करना। यह भगवत्प्रीति भी पुराणोंके श्रवणसे सहजमें ही प्राप्त की जा सकती है। पद्मपुराणमें लिखा है—

> तस्माद्यदि हरेः प्रीतेरुत्पादे धीयते मतिः।
> श्रोतव्यमनिशं पुम्भिः पुराणं कृष्णरूपिणः॥
> (पद्म० स्वर्ग० ६२।६२)

'इसलिये यदि भगवान्को प्रसन्न करनेका मनमें सङ्कल्प हो तो सभी मनुष्योंको निरन्तर श्रीकृष्णके अङ्गभूत पुराणोंका श्रवण करना चाहिये।' इसीलिये पुराणोंका हमारे यहाँ इतना आदर रहा है।

वेदोंकी भाँति पुराण भी हमारे यहाँ अनादि माने गये हैं। उनका रचयिता कोई नहीं है। सृष्टिकर्ता ब्रह्माजी

---

> * यथा सूर्यवपुर्भूत्वा प्रकाशाय चरेद्धरिः।
> सर्वेषां जगतामेव हरिरालोकहेतवे॥
> तथैवान्तःप्रकाशाय पुराणावयवो हरिः।
> विचरेदिह भूतेषु पुराणं पावनं परम्॥
> (पद्म० स्वर्ग० ६२।६०-६१)

